कृष्णद्वैपायनव्यासविरचितं

# कूर्म-महापुराणम्

(विस्तृत भूमिका, हिन्दी अनुवाद एवं श्लोकानुक्रमणी सहित)

परिमल संस्कृत ग्रन्थमाला—६५

कृष्णद्वैपायनव्यासविरचितं

# कूर्म-महापुराणम्

(विस्तृत भूमिका, हिन्दी अनुवाद एवं श्लोकानुक्रमणी सहित)

संपादक एवं व्याख्याकार

कन्हैयालाल जोशी

एम.ए., शास्त्री, वेदालंकार, साहित्यायुर्वेदरत्न



परिमल पब्लिकेशन्स

दिल्ली

प्रकाशक

परिमल पब्लिकेशन्स

२७/२८, शक्ति नगर

दिल्ली - ११०००७

फोन - २७४४५४५६

E-mail : parimal@ndf.vsnl.net.in

Website: www.parimalpublication.com



प्रथम संस्करण २००३

आईएसबीएन ८१-७११०-२१८-६

मूल्य - ३५० रुपये

मुद्रक :

हिमांशु प्रिन्टर्स

मेन यमुना विहार रोड़

मौजपुर, दिल्ली-९२

Parimal Sanskrit Series No. 65

# KŪRMA-MAHĀPURĀṆAM

# कूर्म-महापुराणम्

**SANSKRIT TEXT, HINDI TRANSLATION AND INDEX OF VERSES**

*Edited and Translated by*
**Joshi K. L. Shastri**
M.A. Shastri, Vedalankar,
Sahityaratna-Ayurvedaratna



**PARIMAL PUBLICATIONS**
**DELHI**

# भूमिका

किसी मानव समाज का इतिहास तभी पूर्ण समझा जायेगा, जब उसकी कहानी सृष्टि के आरम्भ से लेकर वर्तमान काल तक क्रमबद्ध रूप से प्रस्तुत की जाय। जब तक किसी देश की कथा सृष्टि के आरम्भ से न लिखी जाय, तब तक उस कला को अपूर्ण ही समझना चाहिये। इतिहास की यह वास्तविक कल्पना पुराणों में दृष्टिगोचर होती है। आधुनिक विद्वानों ने इतिहास लेखन शैली में इस उक्त प्रणाली की चिरकाल से उपेक्षा कर रखी थी परन्तु इंगलैण्ड के सुप्रसिद्ध विद्वान वेत्स ने अपनी पुस्तक Outline of History में अपने इतिहास की रूपरेखा रचने में इसी पौराणिक प्रणाली का अनुसरण किया है।

इतिहास के ज्ञान हेतु पुराण का ज्ञान अत्यावश्यक है। जो इतिहास और पुराणों से अनभिज्ञ है, उससे वेद डरते हैं कि यह मुझ पर प्रहार कर देगा–'**इतिहासपुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत्॥ बिभेत्यल्पश्रुताद्वेदो मामयं प्रहरिष्यति।**'(महाभारत, आदिपर्व १।२६७-२६८)। वेदार्थज्ञान में पुराण की उपयोगिता सर्वोपरि है। पुराण ज्ञान (आत्म-ज्ञान), विज्ञान (प्रकृति-विज्ञान) का शास्त्र है।

आजकल पुराण के ऐतिहासिक पद्धति से विश्लेषण की प्रथा इतनी जागरूक है, कि उससे पुराण एक जीवित शास्त्र न होकर अजायबघर में रखने की एक चीज बन जाता है। विश्व का विशुद्ध व समग्र इतिहास यदि हमें कहीं दृष्टिगोचर होता है तो वह पुराणों में ही उपलब्ध होता है। यह कहना असङ्गत नहीं होगा कि यदि संसार की सृष्टि-स्थिति व लय की विचित्र पहेली का सुन्दरतम समाधान एकमात्र पुराण ही है। यद्यपि वेदों में सूक्ष्मरूप से इस ओर भी संकेत मिलता है। परन्तु पुराणों में उसी विषय को विशद, विस्तृत व ललित क्रम से अङ्कित किया गया है। वस्तुत: दुरूह वेदार्थों की सरल-सुगम व विस्तृत व्याख्यारूप पुराण हैं।

पुराण के तथ्यों में आपातत: यथार्थता आभासित न होने पर भी उसके मूल में अन्तरङ्ग में यथार्थता विराजती है। परमहंसजी ने एक स्थान पर स्वामी विवेकानन्द से पुराण चर्चा करते हुए कहा था— पुराणों के बहिरङ्ग पर हमें कभी ध्यान नहीं देना चाहिए, उनका अन्तरङ्ग अर्थात् अन्त:वर्णित तथ्य वेदानुकूल होने से प्रमाण कोटि में निश्चित.रूप से आते हैं।

पुराण से नीति एवं धर्म का ज्ञान पदे-पदे प्राप्त होता है। पुराण विद्या, शिल्प कला आदि अनेक विषयों की विवेचना होने से यह शास्त्र भी हैं। श्री मधुसूदन सरस्वती जी के शब्दों में पुराण आर्ष-सर्वस्व हैं। सांगोपांग चारों वेदों में पुराण के बिना यथार्थ ज्ञान की उपलब्धि नहीं हो सकती। क्योंकि वेदों का विज्ञान खगोल, भूगोल व लोकवृत्त से सम्बन्ध रखता है। इन विषयों का ज्ञान पुराणों में स्पष्टतया वर्णित है। सामान्य जनता में धर्म व संस्कृति के प्रति श्रद्धा उत्पन्न करना पौराणिकों का प्रमुख कर्त्तव्य रहा है। इसलिए वेद मन्त्रों

का कौतूहलपूर्वक उनके माहात्म्य का विस्तृत वर्णन करना, पुराणों का अपना आवश्यक कार्य था। जैसे- ऋग्वेद के ''**इदं विष्णुर्विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम्**'' इत्यादि मन्त्र की विस्तृत व्याख्या को वामनावतार के माध्यम से वामनादि पुराणों में प्रस्तुत किया है। इसलिए कहा भी है-

**विस्ताराय च वेदानां स्वयं नारायण प्रभुः।**
**व्यासरूपेण कृतवान् पुराणानि महीतले।।**

जिन गहन विषयों का विज्ञान वेदों और स्मृतियों से सहसा ध्यान में नहीं आता, उन विषयों का वर्णन सरलतया पुराणों में उपलब्ध है। वेदों में वर्णित विज्ञान को, यहाँ आख्यान अथवा चरित्र का रूप दे दिया है। सर्वविध सृष्टि-विज्ञान प्रकरण छन्दोबद्ध पुराणों में ही है।

पद्मपुराणोक्त ''पुराण'' शब्द की निरुक्ति का उपबृंहण करते हुए श्रीमधूसूदन जी ने पुराणोत्पत्ति-प्रसंग ग्रन्थ में पुराण शब्द से परिभाष्य अर्थ का निर्देशन 'विश्वसृष्टेरितिहासः पुराणम्' इस प्रकार किया है। उनके मत में पुराण शब्द केवल पुरातन अर्थमात्र का वाचक नहीं, अपितु विश्व सृष्टि-इतिहास रूप अर्थ में ही यह परिभाषित है। निरुक्तकार यास्क के अनुसार जो प्राचीन होकर भी नवीन होता है, वह पुराण है— **पुरा नवं भवति** (नि० ३.१९) पुराणों में भी इसकी निरुक्ति मिलती है। नई भाषा व शैली में पुरातन धर्म का पक्ष लेकर पुराणों ने क्रिया-कलापों पर अधिक जोर दिया। यही प्राचीन वैदिक धर्म परिवर्तित होकर पौराणिक रूप में आया, इसीलिए इसका नाम **पुराण**-पुरा-नवम् हुआ। निरुक्तकार के अनुसार यह व्युत्पत्ति उचित ही मालूम पड़ती है अर्थात्-वैदिक धर्म के पुनः संस्कार-स्वरूप पौराणिक धर्म के महत्त्वपूर्ण अभ्युदय का कार्य। वायु पुराण कहता है कि जो प्राचीन अवस्था में जीवित था- **यस्मात् पुरा ह्यस्तीदं** (वायु १.२०३) ब्रह्माण्ड पुराण आदि में भी इसी प्रकार से व्युत्पत्ति प्राप्त होती है। इन सबसे यही निश्चित होता है कि पुराण का सम्बन्ध प्राचीनता से है।

''पुराणयतीति पुराणम्'' निरुक्ति पुष्कलतया अर्थानुबन्धिनी है। निरुक्ति का तात्पर्य है कि आबाल गोपालों तक भी वैदिक विज्ञान को आगे बढ़ाने के कारण पुराण ''पुराण'' शब्द से प्रतिपाद्य है। प्रारम्भ में पुराण संहिता एक ही थी, उसमें उग्रश्रवा के मत से चार विषयों तथा लोमहर्षण के मत से ५ विषयों का अधिक समावेश हुआ।

प्राचीन काल से ही धर्म की अभिव्यक्ति के अनेक साधन रहे हैं। वेद, उपनिषद्, इतिहास, पुराण तथा अन्य शास्त्र भी इसी प्रवृत्ति के द्योतक हैं, इनमें केवल शैलीगत भिन्नता है। पुराण सुहृद्सम्मत आख्यान पद्धति से धर्म और दर्शन को सहज रूप से प्रत्येक जन-मानस में स्थापित करता है। हमारी आधिभौतिक, आधिदैविक एवं आध्यात्मिक उन्नति का श्रेय पुराणों को ही जाता है।

अब तक प्रगतिशील विचार वाले विद्वानों ने पुराणों की अवहेलना की है। किसी प्रगति विरोधी व्यक्ति को पुराण पन्थी कहकर पुराणों की अवहेलना की जाती है। यह सत्य के सर्वथा विपरीत है। प्रसिद्ध पुराणवेत्ता

पार्जिटर ने पुराणों के ऐतिहासिक महत्त्व को विश्व के समक्ष प्रस्तुत किया है। उन्होंने पुराणवर्णित राजवंश परम्परा के अध्ययन को प्राचीन भारतीय इतिहास के लिये अत्यन्त आवश्यक माना है, किन्तु खेद का विषय है कि भारतीय विद्वानों ने इस महत्त्वपूर्ण अध्ययन के विषय की ओर उपेक्षा की दृष्टि से देखा है। धार्मिक परम्परा ने भी मुक्ति के लोभ से कुछ साम्प्रदायिक पुराणों (भागवत, शिव पुराण) आदि के पठन-पाठन को ही श्रेयस्कर माना है। स्वयं को भारतीय संस्कृति के संरक्षक और उत्तराधिकारी घोषित करने वाले संस्कृतज्ञों की उस पुराण विद्या की उपेक्षा से, जिसके अध्ययन के बिना प्राचीनकाल का अध्ययन अधूरा माना जाता था, भारतीय संस्कृति का ज्ञान भी अधूरा-अपूर्ण रह जाता है। वेदों के मन्त्रद्रष्टा या वेदार्थ का परिशीलन करने वाले महर्षियों का उपनिषद्-ज्ञान जितना गम्भीर, कठिन व गरिष्ठ है, पुराणों में पहुँचकर वही ज्ञान सहसा सरल-प्राञ्जल व कवित्वपूर्ण हो जाता है। पुराणों का यह बदलता हुआ रूप सर्वत्र उपलब्ध होता है।

## पुराणो की संख्या

जिस प्रकार पुराणों के निर्माण, आविर्भाव व समय के विषय में विभिन्न इतिहासकारों के विभिन्न मत हैं, उसी प्रकार पुराणों की संख्या के विषय में भी विभिन्न मत हैं। इस बादरायणी संहिता में १८ विषयों के परिच्छेद से अष्टादश पर्व थे। वे अष्टादश पर्व ही १८ पुराण हैं। सृष्टि विज्ञान से सम्बद्ध पुराणों का क्रम इस प्रकार है—

**मद्वयं भद्वयं चव व्रत्रयं व चतुष्टयम्।**
**अ ना प लिंग कूर्मस्कानि पुराणानि पृथक्-पृथक्॥** (देवी भागवत)

कृष्णद्वैपायन व्यास जी ने जिस संहिता का अठारह भागों में विभाग किया, वे ही 'महापुराण' की संज्ञा से विभूषित हुए। नारदीय पुराण में इन महापुराणों का परिचय इस प्रकार दिया है—

**ब्राह्म पाद्मं वैष्णवं च वायवीयं तथैव च।**
**भागवतं नारदीयं मार्कण्डेयञ्च कीर्तितम्।**
**आग्नेयं च भविष्यं च ब्रह्मवैवर्त लिङ्गके।**
**वाराहं च तथा स्कान्दं वामनं कूर्म संज्ञकम्।**
**मात्स्यं च गारुडं तद्वत् ब्रह्माण्डाख्यमिति त्रिषट् ॥**

कूर्मपुराण में भी उपक्रम अध्याय में ही अष्टादश पुराणों संख्या का उल्लेख किया गया है, जो इस प्रकार है—

**ब्राह्मं पुराणं प्रथमं पाद्मं वैष्णवमेव च।**
**शैवं भागवतञ्चैव भविष्यं नारदीयकम्॥ १३॥**
**मार्कण्डेयमथाग्नेयं ब्रह्मवैवर्त्तमेव च।**
**लैङ्गं तथा च वाराहं स्कान्दं वामनमेव च॥ १४॥**
**कौर्मं मात्स्यं गारुडञ्च वायवीयमनन्तरम्।**

**अष्टादशं समुद्दिष्टं ब्रह्माण्डमिति संज्ञितम्॥ १५॥**
**अन्यान्युपपुराणानि मुनिभिः कथितानि तु।**
**अष्टादश पुराणानि श्रुत्वा संक्षेपतो द्विजाः॥ १६॥**

सत्व, रज व तमो गुणों के विभाग से अठारह पुराणों का पुनः त्रिधा विभाग किया जाता है। इन गुणों के आधार पर कोई पुराण सात्विक है, कुछ राजस और कुछ तामस हैं। इसका वर्गीकरण इस प्रकार है—

सात्विक पुराण

**वैष्णवं नारदीयं च तथा भागवतं शुभम्।**
**गारुडञ्च तथा पाद्मं वाराहं शुभदर्शने।**
**सात्विकानि पुराणानि विज्ञेयानि शुभानि वै॥**

राजस पुराण

**ब्रह्माण्डं ब्रह्मवैवर्तं मार्कण्डेयं तथैव च।**
**भविष्यं वामनं ब्राह्मं राजसानि निवोधत॥**

तामस पुराण

**मात्स्यं कौर्मं तथा लैङ्गं शैवं स्कान्दं तथैव च।**
**आग्नेयं च षडेतानि तामसानि निबोधत॥**

## अष्टादश संख्या की सङ्गति

महापुराणों की संख्या अष्टादश ही क्यों है, इस विषय में विद्वानों ने अपनी तर्कबुद्धि का उपयोग करते हुए विभिन्न मत उपस्थित किये हैं—

महामहोपाध्याय पण्डित गिरधर शर्मा चतुर्वेदी जी ने अपने 'पुराणों की संख्या' विषयक लेख में लिखा है कि— चार वेद, चार उपवेद, छः वेदाङ्ग, पुराण, न्याय, मीमांसा और धर्मशास्त्र— ये सब मिलकर अठारह होते हैं। ये विद्यायें अठारह हैं।

इन विद्याओं के अठारह होने से पुराण-उपपुराण, स्मृतियों तथा महाभारत के भी अठारह पर्व और गीता के भी अठारह अध्याय हैं। श्रीमद्भागवत में अठारह हजार श्लोक हैं। इन सभी बातों को ध्यान में रखते हुए यह प्रतीत होता है कि भारत के प्राचीन विद्वानों के इस अठारह की संख्या में अवश्य ही किसी महत्त्वपूर्ण रहस्य को खोजा है।

इस अष्टादश संख्या के रहस्य की संगति इस प्रकार भी होती है—

पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ, पाँच कर्मेन्द्रियाँ, पाँच प्राण, मन, बुद्धि और अहंकार— ये अठारह तत्त्व हैं, जिनके सहयोग से आत्मा अपनी क्रियाकलापों को सम्पन्न करता है। आत्मा अखण्ड और निरवयव तत्त्व होते हुए भी, भूत परिस्थिति, देवपरिस्थिति और ब्रह्मपरिस्थिति के कारण उसके अठारह स्वरूप होते हैं।

धर्मशास्त्र में पापाचरण के अठारह मार्ग बताये हैं, इसलिए इनकी निवृत्ति के लिए अठारह पुराणों का भी विधान है। पुराणग्रन्थों में भू-मण्डल के अठारह द्वीप भी बतलाये हैं, अतः इन द्वीपों के अनुसार भी पुराणों का अठारह होना उचित है।

## पुराणों का आविर्भाव

भारतीय आचार, विचार व पवित्र सांस्कृतिक परम्परा के प्रासादरूप इन पुराणों का आविर्भाव कब हुआ, इस प्रश्न का उत्तर भारतीय परम्परा के अनुसार बहुत कठिन नहीं है। क्योंकि प्रायः सभी प्राच्य पण्डित बिना किसी हिचकिचाहट के पुराणों की वेदमूलकता को स्वीकार करते हैं। इस बात की पुष्टि गोपथ ब्राह्मण से भी भली-भांति हो जाती है।

**'एवमिमे सर्वे वेदा निर्मिताः सकल्पाः सरहस्याः स ब्राह्मणाः सोपनिषत्का सेतिघसाः सान्वयाख्याताः, सपुराणाः सस्वराः'**

स्वयं भागवतादि पुराणों में भी वक्तृवोधव्य परम्परा से भी यह अवगत हो जाता है कि नारदादि महर्षियों ने स्वयं ब्रह्मा के मुखारविन्द से इन पुराणों का श्रवण किया था।

कूर्मपुराण की अभिव्यक्ति सूतजी और महर्षि शौनक के संवाद से हुई है। इतिहास और पुराण का अध्ययन करने की इच्छा से सूतजी भगवान् व्यास की शरण में गये। जब वे कथा प्रांरभ करते थे, उस समय उनकी वाणी हर्षित हो जाती थी तथा उनका रोम-रोम आनन्दित हो उठता था। इसी रोमोद्रेकता के कारण सूत का नाम रोमहर्षण हुआ- **तस्य ते सर्वरोमाणि वचसा हृषितानि यत्। द्वैपायनस्य तु भवांस्ततो वै रोमहर्षणः॥**

तब नैमिषारण्य में शौनकादि महर्षियो के पूछने पर रोमहर्षण सूतजी ने पुराणों के पांच लक्षण व्याख्यायित किये— **सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च। वंशानुचरितं पुण्या दिव्या प्रासङ्गिकी कथा॥** अर्थात् पुराण उसे कहा जा सकता है जिसमें 'सर्ग, प्रतिसर्ग, वंश, मन्वन्तर और वंशानुचरित' इन पाँच विषयों पर विस्तारपूर्वक लिखा गया हो। जिसमें दिव्य एवं पवित्र प्रासंगिक कथाओं का सुन्दर समन्वय हुआ हो। अष्टादश पुराणों की संख्या में पंद्रहवाँ कूर्मपुराण है। यह ब्राह्मी, भागवती, सौरी और वैष्णवी— इन चार संहिताओं में उपनिबद्ध है। ये चारों संहिताएँ धर्म, अर्थ, काम और मोक्षरूप पुरुषार्थ-चतुष्टय को देने वाली हैं। इस समय केवल ब्राह्मी संहिता ही उपलब्ध है, जिसमें लगभग ६ हजार श्लोक मिलते हैं।

## पुराणों की दिव्यता एवं अनादिता

पुराणों में सभी प्रकार की अलौकिक सिद्धियों का उल्लेख है। पुराण वेदों के समान प्राचीन हैं। वेद, ब्राह्मण, आरण्यक, उपनिषद्, वैदिक साहित्य के सभी अंग सूत्र, प्रातिशाख्य आदि पुराणों को वेद के समकक्षी होने का प्रमाण प्रस्तुत करते हैं।

अथर्ववेद यज्ञ से यजुर्वेद के साथ ऋक्, साम, छन्द और पुराण उत्पन्न हुए मानता है।

**ऋचः सामानि छन्दांसि पुराणं यजुषा सह।**

**उच्छिष्टाशिशिरे सर्वे दिवि देवा दिविश्चिता॥**– अथर्व० ११।७।२४

व्रात्यस्तोम के प्रसंग में इतिहास पुराण, गाथा नाराशंसी के ज्ञान का वर्णन है।

**इतिहासस्य च स वै पुराणस्य च गाथानां च।**

**नाराशंसीनां च प्रियं धाम भवसि य एवं वेद॥**– वही १५।१।६

वैदिक साहित्य में पुराणों का उल्लेख होना पुराणों को वेदों के समकालीन सिद्ध कर देता है। प्राचीनता के कारण ही शतपथ ब्राह्मण में पुराण को वेद तक कहा गया है।

**तानुपदिशति पुराणं वेदः।**

**सोऽयमितिहासपुराणमावक्षीतैवमेव अध्वर्युः... सम्प्रैष्यति॥** — शतपथ ब्रा० १३।४।१३

यज्ञानुष्ठाता उन्हें उपदेश करे कि पुराण ही वेद हैं। पुराण वेद के समान ही ब्रह्मा के निश्वास से निःसृत हुए हैं। गीले काष्ठ में उत्पन्न अग्नि से जिस प्रकार धुआं निकलता है, उसी प्रकार ये ऋग्वेद, यजुष्, साम, अथर्वांगिरस, इतिहास, पुराणविद्या, उपनिषद्, सूत्र, मन्त्र विवरण और अर्थवाद है। वे सब महान् परमात्मा के ही निश्वास हैं।

**स यथार्द्रैधाग्नेरभ्यहितात्पृथग्धूमा विनिश्चरन्त्येवं वा अरेऽस्य महतो भूतस्य निश्वसितमेतद्यदृग्वेदो यजुर्वेदः सामवेदः अथर्वांगिरस इतिहास–पुराण–विद्या–उपनिषदः श्लोकाः सूत्राण्यनुव्याख्यानानि व्याख्यानान्यस्यैवैतानि निःश्वसितानि।** – बृहदारण्यकोपनिषद् २।४।१० शतपथ ब्राह्मण १२।२।४।१०

ब्राह्मण युग में भी पुराण के गाढ़ अनुशीलन एवं आलोडन का तथ्य दृष्टिगोचर हो जाता है। उपनिषद्–ग्रन्थों में भी स्थान–स्थान पर पुराण विद्या का निर्देश है। नारद सनत्कुमार जी से कहते हैं कि– 'मैं ऋग्वेद, यजुष, साम, अथर्व और पांचवे वेद इतिहास पुराण को जानता हूँ। मत्स्य पुराण में पुराण की प्राचीनता बताते हुए कहते हैं– पुराण सर्वशास्त्रों में पुराना है। ब्रह्मा जी ने सबसे पहले पुराणों का स्मरण किया, तत्पश्चात् उनके मुखों से वेद प्रकट हुए।

पुराणों में ही उनके सम्बन्ध में स्पष्ट लिखा है कि ब्रह्मा ने सब शास्त्रों से पूर्व पुराण का स्मरण किया और उसके बाद उनके मुखों से चारों वेद निःसृत हुए, इससे स्पष्ट हो जाता है कि पुराण विद्या अनादि है।

सूत्र–साहित्य में पुराणों का बार–बार उल्लेख किया गया है। इसमें पुराण का विशिष्ट महत्त्व प्रतिपादित है, साधारण जन के लिये ही नहीं, प्रत्युत शासक वर्ग के लिये भी। वेदवित् के लिये पुराणों की जानकारी नितान्त आवश्यक है। बहुश्रुत वही है, जो पुराण में कुशल होता है।

पुराण के लक्षणरूप प्रस्तुत ५ विषय भी पांच–पांच प्रकार से भिन्न है।

(क) सृष्टि– सृष्टि क्रम सृष्टि के विषय में भिन्न–भिन्न मत अवतार आयति और ब्रह्माण्ड भेद से सृष्टि अंश भी ५ प्रकार का है।

(ख) प्रतिसृष्टि— शास्त्रावतरण, कल्प शुद्धि, सृष्टि संहार, ज्योति चक्र, भूगोल।

(ग) वंश— ऋषिवंश, पितृवंश, सूर्यवंश, चन्द्रवंश और अग्निवंश।

(घ) मन्वन्तर— युग, दिव्ययुग, नित्य कल्प, सप्त कल्प और त्रिशंत् कल्प।

(ङ) वंशानुचरित— ऋषि चरित, देव योनि चरित, सूर्यादि वंश चरित, देव वंश चरित और असुर वंश चरित।

**(क) सर्ग**— जगत् तथा उसके नाना पदार्थों की उत्पत्ति अथवा सृष्टि 'सर्ग' नाम से अभिहित है। यह पंचलक्षणों में से मुख्य तथा आद्य लक्षण है। इस सृष्टि विद्या का अपना वैशिष्ट्य है। स्वातन्त्र्य है, अपना व्यक्तित्व है। इस पर वैदिक सृष्टि तत्त्व का भी प्रभाव है—

**अव्याकृतगुणक्षौभात् महतस्त्रिवृतोऽहम्।**
**भूतमात्रेन्द्रियार्थानां सम्भवः सर्ग उच्यते॥**

जब मूल प्रकृति में लीन गुण क्षुब्ध हो जाते हैं तब महत्-तत्त्व की उत्पत्ति होती है। महत् तत्त्व से तीन प्रकार राजस, तामस तथा सात्विक के अहंकार बनते हैं। त्रिविध अहंकार से ही पंचतन्मात्रा (भूत मात्र) इन्द्रिय तथा पंचभूतों की उत्पत्ति होती है। इसी उत्पत्ति क्रम का नाम सर्ग है।

**(ख) विसर्ग या प्रतिसर्ग**— सर्ग से विपरीत वस्तु अर्थात् प्रलय प्रति सर्ग है। विष्णु पुराण में प्रतिसर्ग के स्थान पर प्रतिसंचर का प्रयोग मिलता है। श्रीमद्भागवत में इस शब्द के स्थान पर संस्था शब्द प्रयुक्त हुआ है।

**नैमित्तिकः प्राकृतिको नित्य आत्यन्तिको लयः।**
**संस्थेति कविभिः प्रोक्ताः चतुर्धाऽस्य स्वभावतः॥**

इस ब्रह्माण्ड का स्वभाव से ही प्रलय हो जाता है और यह प्रलय चार प्रकार से होता है— नैमित्तिक, प्राकृतिक, नित्य और आत्यन्तिक। प्राणियों का जो नित्य ही क्षय देखा जाता है, वह 'नित्य प्रलय' है। ब्रह्मा की सुषुप्ति के निमित्त त्रिलोकी का नाश ब्रह्मा प्रलय अथवा 'नैमित्तिक प्रलय' कहा जाता है। पृथ्वी से लेकर महत् पर्यन्त तेईस तत्त्वों के सहित सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड का नाश अर्थात् सर्गक्रम से विपरीतक्रम द्वारा प्रकृति लय 'प्राकृत प्रलय' अथवा प्राकृत प्रतिसर्ग कहा जाता है। ब्रह्मात्मतत्त्व के एकत्व-विज्ञान से होने वाला कैवल्य मोक्षरूप निर्व्राण् 'आत्यन्तिक प्रलय' है।

यही 'संस्था' शब्द अन्य पुराणों में भिन्न नाम से अभिहित है। ब्रह्म पुराण इसी को अन्तरप्रलय, अन्तरात्मा उपसंहृति कहता है। विष्णुपुराण अभूत संप्लव, उदाप्लुत संज्ञा प्रदान करता है।

**(ग) वंश**— ब्रह्मा से उत्पन्न हुए शुद्ध राजाओं की भूत, भविष्य, वर्तमान काल की सन्तान को वंश कहते हैं—

**राज्ञां ब्रह्म-प्रसूतानां वंशस्त्रैकालिकोन्वयः।** भा० पु०

भागवत के द्वारा व्याख्यात इस शब्द के भीतर राजाओं की ही सन्तान परम्परा का उल्लेख प्राधानतः किया गया है। परन्तु इसे राजवंश तक ही सीमित करना उपयुक्त नहीं है। इस शब्द के भीतर ऋषियों के वंश का ग्रहण अन्य पुराणों में किया गया है।

**(घ) मन्वन्तर**— पौराणिक कालगणना का यह एक मानद्योतक शब्द है। पौराणिक काल गणना में इसका महत्त्व अत्यधिक है। मन्वन्तर १४ होते हैं। प्रत्येक मन्वन्तर का अधिपति एक विशिष्ट मनु होता है, जिसके सहयोगी पांच पदार्थ और भी होते हैं। वे ये हैं—

मनु देवता, मनु पुत्र, इन्द्र, सप्तर्षि, भगवान् के वंशावतार— इन पाँच विशेषताओं से युक्त समय को मन्वन्तर कहते हैं। १४ मन्वन्तर की सीमा में १ हजार चतुर्युग का काल निर्धारित है। एक मन्वन्तर की काल गणना बताते समय पुराण का एक बहुचर्चित वाक्य है—

**मन्वन्तरं चतुर्युगानां साधिकाह्येकसप्तति:।।**

अनेक पुराणों में ६७ चतुर्युगी का काल वर्षों में गिनाया गया है।

**(ङ) वंशानुचरित**— राजा, ऋषि, मुनियों के वंशों में उत्पन्न हुए वंशधरों का तथा मूल पुरुष राजाओं का विशिष्ट विवरण जिसमें वर्णित होता है, वह 'वंशानुचरित' कहलाता है। महर्षियों के चरित्र की अपेक्षा राजाओं के चरित्र का ही विशेष विवरण पुराणों में उपलब्ध होता है।

**'वंशानुचरितं तेषां वृत्तं वंशधराश्चये।'**

श्रीमद्भागवत में **मन्वन्तराणि सद्धर्मः** कहकर धर्म को मन्वन्तर के अन्तर्गत ही माना है। इसीसे मिलता-जुलता राजनीति शास्त्र में पुराणों के पंचलक्षण माने हैं। कौटिल्य अर्थशास्त्र की जयमंगला टीका में से यह श्लोक उद्धृत किया गया है—

**सृष्टि-प्रवृत्ति-संहार-धर्ममोक्ष-प्रयोजनम्।**
**ब्रह्माभिः विविधैः प्रोक्तं पुराणं पंचलक्षणम्।**

इसमें 'पंचलक्षण' की एक नितान्त नूतन व्याख्या दी गई है। यहाँ धर्म पुराण का एक अविभाज्य लक्षण स्वीकार किया गया है। अर्थात् मूलरूप से ही पुराण में धार्मिक विषयों का सन्निवेश किया गया है। यही अभीष्ट है। धर्म का सम्बन्ध पुराण के साथ अवान्तर शताब्दियों की घटना है। जबकि यह विकसित होकर अन्य विषयों को भी अपने में सम्मिलित करने लगा था। परन्तु यह कहना यथार्थ प्रतीत नहीं होता, क्योंकि भागवत में मन्वन्तराणि सद्धर्मः से मन्वन्तर में सन्निवेश है।

(२) पुराणों के १० लक्षण— सर्ग, प्रतिसर्ग, वंश, मन्वन्तर, वंशानुचरित— ये पांच लक्षण पुराण के बताये ही हैं। कुछ विद्वान् दस लक्षणों से युक्त पुराणों को महापुराण मानते हैं। श्रीमद्भावगत में दो स्थान पर १० लक्षणों को ही बताया है। ब्रह्मवैवर्त पुराण भी महापुराण के दस लक्षण मानता है। सर्ग, विसर्ग, वृत्ति, रक्षा, अन्तराणि, वंश, वंशानुचरित, संस्था, हेतुः, अपाश्रयः— ये १० लक्षण श्रीमद्भागवतानुसार मान्य हैं।

**पौराणिक भूगोल—** भूगोल एवं खगोल वर्णन करने में एक ही पद्धति पुराणों में अपनायी गयी है। कूर्मपुराण में जम्बूद्वीप, शाक, कुश, कौंच, शाल्मलि, गोमेय एवं पुष्कर द्वीपों का विचित्र ढंग से वर्णन किया गया है। इस भौगोलिक कल्पना में प्रत्येक द्वीप के चारों ओर कोई न कोई रसात्मक समुद्र है। पृथ्वी के मध्यभाग में लोकालोक नामक पर्वत है। सूर्य उसी पर उदित होता है। मेरु पर्वत की महत्ता प्रायः सभी पुराणों में है। पुराणों के अनुसार प्रत्येक द्वीप एक-एक समुद्र से घिरा हुआ है। इन समुद्रों में से कोई घृत का समुद्र है, कोई दूध का, इस प्रकार विविध द्रव्यों के समुद्र हैं। जम्बू द्वीप के आसपास क्षार समुद्र हैं। इसी जम्बू द्वीप का अधिक भाग भरत की सन्तान होने से भारतवर्ष कहलाता है। इसके पूर्व में किरात रहते थे, पश्चिम तथा मध्य में ब्राह्मण, क्षत्रिय और शूद्र। हिमालय और सप्त पर्वतों से निकलने वाली नदियों की नामावली है। यह महाभारत से बहुत कुछ मिलती है। पुराणों में यवन, शक और पलवों का वर्णन है, जो ईसा पूर्व की प्रथम एवं दूसरी शती में भारत में थे। हूणों का वर्णन है, जिन्होंने ईसा की छठी शताब्दी में गुप्त साम्राज्य को ध्वंश किया था। इन द्वीपों, पर्वतों, समुद्रों का विस्तार लाखों करोड़ों योजनों में दिया गया है। योजन के जो प्रमाण पुराणों में दिये गये हैं, उनका कुछ विचित्र परिमाण मालूम पड़ता है। आधुनिक योजन (चार कोस का योजन) माना जाये तो सामतिक भूगोल (भू-परिधि) बहुत ही छोटा पड़ जायेगा। पुराणों के अनुसार सुमेरु पर्वत के निम्न प्रदेश में भारतवर्ष की अवस्थिति वर्णित है। परन्तु उस सुमेरु का आजकल कोई नामोनिशान नहीं है। पुराणकारों ने भूमि खण्ड का विवरण बड़ी यथार्थता से किया है। आजकल के वैज्ञानिक उसको ज्ञात नहीं कर पा रहे हैं। पुराणों में वर्णित सप्तद्वीप पौराणिक भूगोल की अपनी निजी विशेषता है। तीन द्वीपों का साङ्गोपाङ्ग वर्णन यथार्थतः हो चुका है।

पुराणों में भुवनकोश एक महत्त्वपूर्ण विषय है। जिसमें समग्र भुवनों का विशद वर्णन उपस्थित किया गया है। समग्र पृथ्वी को कमल का रूप स्वीकार किया गया है जिसकी कर्णिका में मेरु पर्वत की स्थिति मानी जाती है।

इस भौगोलिक वर्णन के साथ अधिकतर पुराणों में भारतवर्ष में जन्म लेने वाले को विशेष पुण्यवान् माना गया है। यह कर्म भूमि है, यहीं सत्त्व की प्रधानता है। यहाँ रहकर ही मनुष्य स्वर्ग की प्राप्ति कर सकता है। कलियुग में भारत में रहने वाले ही ईश्वर के नाम-मात्र से तर सकते हैं। सभी भू-खण्डों में भारतवर्ष अधिक श्रेष्ठ एवं पवित्र है।

## कूर्म-पुराण की विषय-वस्तु

पूर्वकाल में अमृत-प्राप्ति के लिये देवों और असुरों ने मिलकर मन्दराचल को मथानी बनाकर क्षीरसागर का मन्थन किया था। उस समय देवताओं के हित के लिए भगवान् विष्णु ने कूर्मरूप धारण कर मन्दराचल को धारण किया। विष्णु के कूर्मावतार का दर्शन करके इन्द्रादि देवों के सहित देवर्षि नारदादि भी परम प्रसन्न हुए। उनके देखते-देखते सर्वशक्तिसमुद्भूता पराशक्तिस्वरूपा महामाया श्रीलक्ष्मीजी का आविर्भाव हुआ।

देवी के कहने पर इन्द्रद्युम्न ने भगवान् विष्णु की आराधना की। उस पर प्रसन्न होकर पीताम्बधारी गरुडध्वज पुरुषोत्तम प्रकट हुए। ब्राह्मण ने उनकी स्तुति की। भूतात्मा भूतभावन भगवान् ने दोनों हाथों से उसका स्पर्श किया, जिससे इन्द्रद्युम्न को परमानन्द-सिद्धिप्रद, ब्रह्मैकविषयक विज्ञान उत्पन्न हो गया।

प्रथम अध्याय में सूत की उत्पत्ति, उनके रोमहर्षण नाम पड़ने का कारण, १८ पुराणों तथा उपपुराणों की गणना, समुद्र-मन्थन से उत्पन्न विष्णुमाया का वर्णन, इन्द्रद्युम्न का आख्यान और कूर्मपुराण की महिमा का वर्णन है। दूसरे अध्याय में विष्णु के नाभिकमल से ब्रह्मा का प्रादुर्भाव, रुद्र तथा लक्ष्मी का प्राकट्य, ब्रह्मा द्वारा सौ मानस पुत्रों तथा चार वर्णों की सृष्टि, वेदज्ञान की महिमा, ब्रह्म-सृष्टि का वर्णन है।

ऋषियों के पूछने पर कूर्मरूप जनार्दन ने कहा— मैंने महासर्ग के आरम्भ में देवशिरोमणि ब्रह्मा की रचना की। ब्रह्मा ने ब्राह्मणादि वर्णों की सृष्टि की। ऋक्, यजुः, साम और अथर्व-संज्ञक चतुर्वेद ब्रह्मा के सहज रूप हैं। अनादि, अनन्त, नित्य, अव्ययशक्तिस्वरूपा यह दिव्या वाग्देवी स्वयम्भू—ब्रह्मा के द्वारा वेदमयी होकर स्फुरित हुई। वेदार्थनिष्ठ मुनियों ने तदनुरूप जिन मन्वादि स्मृतियों की रचना की, उन्हीं का अनुसरण करना चाहिये। मुनियों के द्वारा स्मृत धर्म को ही परम धर्म समझना चाहिये।

मन्वादि स्मृतियों में यजन, याजन, दान देना, दान लेना, अध्ययन और अध्यापन— ये छः कर्म ब्राह्मणों के कहे गये हैं। दान देना, अध्ययन करना और यज्ञ करना—ये क्षत्रिय-वैश्य के कर्म कहे गये हैं। दण्ड और युद्ध क्षत्रिय के धर्म हैं। कृषि वैश्य का कर्म है। द्विजातियों की शुश्रूषा ही शूद्रों का धर्म है। अग्नियों और अतिथियों की शुश्रूषा, यज्ञ, दान, देवार्चन— ये गृहस्थ के धर्म हैं। होम, फल-मूलसेवन, स्वाध्याय, तप, शास्त्रानुसार बलिवैश्वादि—ये वानप्रस्थ के धर्म हैं। भिक्षाटन, मौन, तप, ध्यान, ज्ञान और वैराग्य संन्यासी के धर्म हैं। भिक्षाचर्या, गुरु-शूश्रूषा, स्वाध्याय, संध्या, हवन— ये ब्रह्मचारियों के कर्म हैं।

परमेश्वर स्वयं अनादि होते हुए भी जगत् के आदिकारण हैं। निशान्त (प्रलयान्त) में योगबल से उन्होंने स्वयं से एकीभूत पुरुष तादात्म्यापन्न प्रकृति को क्षुब्ध किया। वस्तुतः क्षोभक और क्षोभ्य दोनों परमात्मा ही हैं। वही अपनी प्रधानता से क्षोभक और अपनी उपाधि प्रकृति की प्रधानता से क्षोभ्य (क्षुब्ध होने योग्य) होते हैं। परमेश्वराधिष्ठित प्रधान से पुरुष एवं प्रधानरूप 'महत्' प्रादुर्भूत हुआ। महान्, आत्मा, मति, ब्रह्मा, प्रबुद्धि, ख्याति, ईश्वर, प्रज्ञा, धृति, स्मृति, संविद् आदि नामों से महत्तत्त्व अभिहित किया जाता है।

महत् से वैकारिक, तैजस (राजस) और तामस त्रिविध अहङ्कार उत्पन्न हुआ। वैकारिक (सात्त्विक) अहं से इन्द्रियानुग्राहक देवों के सहित मन उत्पन्न हुआ। तैजस् अहं से ज्ञानेन्द्रियाँ और कर्मेन्द्रियाँ समुत्पन्न हुई। तामस अहं से शब्दादि पञ्चन्तमात्राएँ उत्पन्न हुई। शब्दादि पञ्चतन्मात्राओं से आकाशादि पञ्चभूत (पञ्चीकृत पञ्चभूत) समुत्पन्न हुए। आकाश में शब्द गुण है। वायु में शब्द, स्पर्श दो गुण हैं। तेज में शब्द, स्पर्श और रूप तीन गुण हैं। जल में शब्द, स्पर्श, रूप और रस चार गुण हैं। पृथ्वी में शब्द, स्पर्श, रूप रस और गन्ध—ये पाँच गुण हैं। उपादान कारण की अपेक्षा कार्य में क्रमिक निर्विशेषता मान्य है। महत्, अहम् शब्दादितन्मात्र और आकाशादिभूत पुरुषाधिष्ठित होने से तथा अव्यक्तानुग्रह से ब्रह्माण्ड के उत्पादक होते हैं।

अभिप्राय यह है कि महत् से पृथ्वी पर्यन्त तेईस तत्त्वों में (नाम-रूपादि गुणों के भेद से) पृथक्-पृथक् शक्तियाँ हैं। यही कारण है कि ये परस्पर पूर्णतया मिले बिना जगत् की रचना नहीं कर सके। इसलिये एक-दूसरे के आश्रय रहने वाले और एक ही संघात की उत्पत्ति के लक्ष्यवाले महत्तत्त्व से लेकर विशेष पर्यन्त प्रकृति के ये सभी विकार पुरुष से अधिष्ठित होकर, परस्पर संयुक्त होकर प्रधान के अनुग्रह से अण्ड की उत्पत्ति करते हैं। जलके बुलबुले के समान क्रमशः महदादि तत्त्वों से बढ़ा हुआ वह गोलाकार और जल पर स्थित महान् अण्ड ब्रह्मरूप ब्रह्मा का अत्युत्तम प्राकृत आधार हुआ। उसमें वे अव्यक्तरूप जगत्पति क्षेत्रसंज्ञक ब्रह्मा व्यक्तरूप से स्वयं ही विराजमान हुए। वही प्रथम शरीरी और पुरुष कहे जाते हैं। वे प्राणियों के आदिकर्ता ब्रह्माजी सर्ग के प्रारम्भ में समुत्पन्न हुए। जिनको पुरुष, हंस, प्रधान से परतः स्थित, हिरण्यगर्भ कपिल, छन्दोमूर्ति और सनातन कहा जाता है—

वर्णाश्रमों के सामान्य तथा विशेष धर्म, गृहस्थाश्रम का माहात्म्य, चतुर्विध पुरुषार्थों में धर्म की महिमा, आश्रमों का द्वैविध्य, त्रिदेवों का पूजन, त्रिपुण्ड्र, तिलक तथा भस्म-धारण की महिमा का वर्णन है। आश्रम धर्म का विशेष वर्णन, संन्यास ग्रहण करने का क्रम, ब्रह्मार्पण का लक्षण तथा निष्काम कर्म योग की महिमा वर्णित है।

सांख्य-सिद्धान्त के अनुसार ब्रह्माण्ड की सृष्टि का क्रम, पञ्चीकरण-प्रक्रिया तथा परमेश्वर के विविध नामों का निरूपण किया गया है। ब्रह्माजी की आयु का वर्णन, युग, मन्वन्तर तथा कल्प आदि काल की गणना, प्राकृत प्रलय तथा काल की महिमा का वर्णन इस अध्याय में मिलता है। नारायण नाम का निर्वचन, वराहरूपधारी नारायण द्वारा पृथ्वी का उद्धार, सनकादि ऋषियों द्वारा वराह की स्तुति करना आदि विषयों को इस अध्याय में रखा गया है।

आगे नवधा सृष्टि का वर्णन, ब्रह्माजी के मानस पुत्रों की उत्पत्ति, ब्रह्माजी के चारों मुखों से चारों वेदों की उत्पत्ति इत्यादि का वर्णन है। सृष्टि वर्णन में ब्रह्माजी से मनु और शतरूपा का प्रादुर्भाव, स्वायम्भुव मनु के वंश का वर्णन, दक्ष प्रजापति की कन्याओं का वर्णन तथा उनका विवाह, धर्म तथा अधर्म की संतानों का विवरण है।

शेषशायी नारायण की नाभि से कमल की उत्पत्ति तथा उसी कमल से ब्रह्मा का प्राकट्य, विष्णु माया द्वारा ब्रह्मा का मोहित होकर विष्णु से विवाद करना, भगवान् शंकर का प्रादुर्भाव, विष्णु द्वारा ब्रह्मा को शिव का माहात्म्य बताना, ब्रह्मा द्वारा शिव की स्तुति तथा शिव और विष्णु के एकत्व का प्रतिपादन है।

विष्णु द्वारा मधु तथा कैटभ का वध, नाभि कमल से ब्रह्मा की उत्पत्ति तथा उनके द्वारा सनकादि की सृष्टि, ब्रह्मा से रुद्र की उत्पत्ति, रुद्र की अष्टमूर्तियों, आठ नामों तथा आठ पत्नियों का वर्णन, रुद्र के द्वारा अनेक रुद्रों की उत्पत्ति तथा पुनः वैराग्य ग्रहण करना, ब्रह्मा द्वारा रुद्र की स्तुति तथा माहात्म्य-वर्णन, रुद्र द्वारा ब्रह्मा को ज्ञान की प्राप्ति, महादेव का त्रिमूर्तित्व और ब्रह्म द्वारा अनेक प्रकार के सर्ग की रचना आदि विषय हैं।

प्रसंगतः इस पुराण में दक्षयज्ञ के विनाश का वर्णन, श्रीकृष्ण द्वारा शिव की आराधना व तप करना, वाराणसी माहात्म्य, पार्वती जन्म कथा और विवाह प्रसंग, स्वायंभुव मनु का वंश वर्णन, चन्द्रवर्णन भुवनकोश आदि का विस्तारपूर्वक वर्णन किया गया है।

## कूर्मपुराण की ईश्वरगीता

'कूर्मपुराण' के उत्तरार्द्ध में विशेष रूप से 'ईश्वर-गीता' और 'व्यास गीता' का समावेश किया गया है। यह लगभग पाँच सौ श्लोकों की है और इसका मुख्य उद्देश्य शिव को संसार की सबसे महान और संचालक शक्ति सिद्ध करना है। इसकी रचना संभवतः भगवद्गीता के आदर्श को सम्मुख रखकर की गई है, क्योंकि इनकी वर्णन शैली में पर्याप्त सादृश्य पाया जाता है और कितने ही श्लोक भी मिलते-जुलते हैं। जिस प्रकार 'भगवद्गीता' का उपदेश कुरुक्षेत्र में अर्जुन को उपस्थित करके किया गया है, उसी प्रकार 'ईश्वरगीता' सनक-सनन्दन आदि ऋषियों के द्वारा ज्ञान के सत्यस्वरूप की जिज्ञासा करने पर स्वयं परम शिव द्वारा कथित है। वैसे इसमें कितने ही श्रोता और वक्ता हैं। 'ईश्वर गीता' के प्रथम अध्याय में सबसे पहले तो नैमिषारण्य में निवास करने वाले ऋषियों ने पुराण कथा के कहने वाले सूतजी से ब्रह्मज्ञान के रहस्य को प्रकट करने के लिए प्रार्थना की। इस पर उन्होंने व्यासजी का ध्यान किया और वे स्वयं वहाँ पर प्रकट हो गये।

एक समय बदरिकाश्रम में सनक, सनन्दन, भृगु, वसिष्ठ आदि सभी ऋषियों ने कठोर तप करके भगवान् नर-नारायण को प्रसन्न किया और उनसे परमात्मा और आत्मा का सत्य-ज्ञान जानने की इच्छा व्यक्त की। तब उन्होंने भगवान् शिव का ध्यान किया। भगवान् शिव वहीं प्रकट हो गये। तब नर-नारायण ने कहा— ये सब ऋषि आत्मज्ञान का उपदेश सुनना चाहते हैं, परन्तु आत्मा का यह रहस्य आपके अतिरिक्त यथार्थरूप से दूसरा कोई नहीं जानता अतः आप ही दया करके इन तपस्वियों की अभिलाषा पूर्ण करें।' यह सुनकर भगवान् शिव ने बदरिकाश्रम के ऋषियों जो आत्मोपदेश दिया था, वही व्यासजी ने नैमिषारण्य के मुनियों को सुना दिया। वही उपदेश 'ईश्वरगीता' कहलाया क्योंकि वह साक्षात् भगवान् शिव के मुख से निकला था।

इसके बाद व्यासगीता प्रारम्भ होती है, जिसमें ब्राह्मणादि सभी वर्णों के धर्मों का कथन है। इसके अनन्तर आचमन आदि का विधान एवं कर्मयोग का विवेचन है। तदनन्तर वेदाध्ययन आदि का क्रम बताया गया है। इसमें आगे संपूर्ण आश्रम व्यवस्था, आचार-विचार, नियम धर्म, भक्ष्य-अभक्ष्य का विचार, नित्यकर्मविधि, अशौच-निर्णय, श्राद्धकल्प, तथा अग्निहोत्रादि का कथन है। इसीके अन्तर्गत गृहस्थाश्रम के धर्म, वानप्रस्थ-धर्म, यतिधर्म तथा प्रायश्चित्तादि का वर्णन है।

इसके बाद तीर्थों का माहात्म्य कहा गया है। इसमें भारतवर्ष के सभी प्रमुख एवं पवित्र तीर्थों का वर्णन तथा उसके दर्शन-स्नान आदि के महत्त्व को दिखाया गया है। विशेषतः नर्मदा के माहात्म्य को बताया गया है। अन्त में सृष्टि के प्रलय का विवेचन करते हुए ग्रन्थ का उपसंहार किया गया है।



# विषयानुक्रमणी

## पूर्वभाग

## उत्तरार्ध

॥श्रीगणेशाय नमः॥

# कूर्मपुराणम्

## पूर्वभागः

### प्रथमोऽध्यायः

(इन्द्रद्युम्न ब्राह्मण का मोक्ष)

**नारायणं नमस्कृत्य नरं चैव नरोत्तमम्।**
**देवीं सरस्वतीं चैव ततो जयमदीरयेत्॥१॥**

श्रीनारायण को, नरों में उत्तम श्री नर को, तथा श्री देवी सरस्वती को प्रथम नमस्कार करने के पश्चात् जय ग्रन्थ का आरंभ करना चाहिए।

**नमस्कृत्याप्रमेयाय विष्णवे कूर्मरूपिणे।**
**पुराणं संप्रवक्ष्यामि यदुक्तं विश्वयोनिना॥१॥**

मैं अप्रमेय (अमाप), कूर्मरूपधारी विष्णु को नमन करके समस्त विश्व की उत्पत्तिस्थान ब्रह्मा (अथवा कूर्मरूपधारी विष्णु) द्वारा कथित इस (कूर्म) पुराण का वर्णन करूँगा।

**सत्रान्ते सूतमनघं नैमिषेया महर्षयः।**
**पुराणसंहितां पुण्यां पप्रच्छु रोमहर्षणम्॥२॥**

अपने यज्ञानुष्ठान की समाप्ति पर नैमिषारण्यवासी महर्षियों ने निष्पाप रोमहर्षण नामक सूत से इस पुण्यमयी पुराणसंहिता के विषय में पूछा।

**त्वया सूत महाबुद्धे भगवान् ब्रह्मवित्तमः।**
**इतिहासपुराणार्थं व्यासः सम्यगुपासितः॥३॥**
**तस्य ते सर्वरोमाणि वचसा हृषितानि यत्।**
**द्वैपायनस्य तु भवांस्ततो वै रोमहर्षणः॥४॥**

हे महान् बुद्धिसम्पन्न सूतजी! आपने इतिहास और पुराणों के ज्ञान के लिए, ब्रह्मज्ञानियों में अतिश्रेष्ठ भगवान् व्यास की सम्यक् उपासना की है। द्वैपायन व्यासजी के वचन से आपके सभी रोम हर्षित हो उठे थे, इसीलिए आप रोमहर्षण नाम से प्रसिद्ध हुए।

**भवन्तमेव भगवान् व्याजहार स्वयं प्रभुः।**
**मुनीनां संहितां वक्तुं व्यासः पौराणिकीं पुरा॥५॥**

प्राचीन समय में स्वयं प्रभु भगवान् व्यासदेव ने आपको ही मुनियों की इस पौराणिक संहिता को कहने के लिए कहा था।

**त्वं हि स्वायम्भुवे यज्ञे सुत्याहे वितते सति।**
**संभूतः संहितां वक्तुं स्वांशेन पुरुषोत्तमः॥६॥**

स्वयम्भू ब्रह्मा के यज्ञ में विश्रान्ति पश्चात् स्नान हो जाने पर कहा था कि इस पुराणसंहिता को कहने के लिए स्वयं पुरुषोत्तम भगवान् के ही अंशरूप में आप उत्पन्न हुए हैं।

**तस्माद्भवन्तं पृच्छामः पुराणं कौर्ममुत्तमम्।**
**वक्तुमर्हसि चास्माकं पुराणार्थविशारद॥७॥**

इसलिए हम आपसे श्रेष्ठ कूर्मपुराण के विषय में पूछते हैं। हे पुराणों का अर्थ करने में विशारद! आप ही हमें यह कहने के लिए योग्य हैं।

**मुनीनां वचनं श्रुत्वा सूतः पौराणिकोत्तमः।**
**प्रणम्य मनसा प्राह गुरुं सत्यवतीसुतम्॥८॥**

पौराणिकों में उत्तम सूतजी ने मुनियों का वचन सुनकर सत्यवती के पुत्र व्यासदेव को मन ही मन प्रणाम करके कहा।

**रोमहर्षण उवाच**

**नमस्कृत्य जगद्योनिं कूर्मरूपधरं हरिम्।**
**वक्ष्ये पौराणिकीं दिव्यां कथां पापप्रणाशिनीम्॥९॥**
**यां श्रुत्वा पापकर्मापि गच्छेत परमां गतिम्।**
**न नास्तिके कथां पुण्यामिमां ब्रूयात्कदाचन॥१०॥**

रोमहर्षण ने कहा— जगत् के उत्पत्तिस्थान, कूर्मरूपधारी विष्णु को नमस्कार करके मैं इस पापनाशिनी दिव्य पुराण-कथा को कहूँगा, जिस कथा को सुनकर, पापकर्म करने वाला भी परम गति को प्राप्त करेगा। परन्तु इस पुण्य कथा को नास्तिकों के सामने कभी भी न कहें।

**श्रद्दधानाय शान्ताय धार्मिकाय द्विजातये।**
**इमां कथामनुब्रूयात्साक्षान्नारायणेरिताम्॥ ११॥**

इस पुराण कथा को श्रद्धावान्, शान्त, धार्मिक, द्विजाति को ही सुनाना चाहिए, जोकि साक्षात् नारायण के द्वारा कही गयी है।

**सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च।**
**वंशानुचरितञ्चैव पुराणं पञ्चलक्षणम्॥ १२॥**

सर्ग (सृष्टि-उत्पत्ति), प्रतिसर्ग (पुनः रचना या पुनः सृष्टि), वंश (राजकुलों का वर्णन या महापुरुषों की वंश परम्परा का वर्णन), मन्वन्तर (मनु के समय की अवधि), वंशानुचरित (राजकुल या महापुरुषों के इतिहास का निरूपण)— ये पुराण के पाँच लक्षण है।

**ब्राह्मं पुराणं प्रथमं पाद्मं वैष्णवमेव च।**
**शैवं भागवतञ्चैव भविष्यं नारदीयकम्॥ १३॥**
**मार्कण्डेयमथाग्नेयं ब्रह्मवैवर्त्तमेव च।**
**लैङ्गं तथा च वाराहं स्कान्दं वामनमेव च॥ १४॥**
**कौर्मं मात्स्यं गारुडञ्च वायवीयमनन्तरम्।**
**अष्टादशं समुद्दिष्टं ब्रह्माण्डमिति संज्ञितम्॥ १५॥**
**अन्यान्युपपुराणानि मुनिभिः कथितानि तु।**
**अष्टादश पुराणानि श्रुत्वा संक्षेपतो द्विजाः॥ १६॥**

१. ब्रह्मपुराण, २. पद्मपुराण, ३. विष्णु पुराण, ४. शिवपुराण, ५. भागवत पुराण, ६. भविष्य पुराण, ७. नारदीय पुराण, ८. मार्कण्डेय पुराण, ९. अग्निपुराण, १०. ब्रह्मवैवर्त पुराण, ११. लिङ्ग पुराण, १२. वराह पुराण, १३. स्कन्द पुराण, १४. वामन पुराण, १५. कूर्मपुराण, १६. मत्स्य पुराण, १७. गरुड़ पुराण, १८. वायु पुराण— इस प्रकार ये अष्टादश पुराण ब्रह्माण्डसंज्ञक[1] कहे गये हैं। हे द्विजगण! इन्हीं अठारह पुराणों को संक्षेप से सुनकर मुनियों ने अन्य उपपुराण कहे हैं।

**आद्यं सनत्कुमारोक्तं नारसिंहमतः परम्।**
**तृतीयं स्कान्दमुद्दिष्टं कुमारेण तु भाषितम्॥ १७॥**

प्रथम उपपुराण सनत्कुमार के द्वारा कहा गया है। अनन्तर नरसिंह उपपुराण है और तीसरा स्कन्द उपपुराण कुमार कार्तिकेय द्वारा कथित है।

1. यहाँ यदि ब्रह्माण्डसंज्ञा से ब्रह्माण्डपुराण को लिया जाता है, तो पुराणों की कुल संख्या १९ होती है। अन्यथा अष्टादश की गणना में ब्रह्माण्डपुराण रह जाता है।

**चतुर्थं शिवधर्माख्यं साक्षान्नन्दीशभाषितम्।**
**दुर्वाससोक्तमाश्चर्यं नारदीयमतः परम्॥ १८॥**

चतुर्थ शिवधर्म नामक उपपुराण है, जो साक्षात् नन्दीश्वर द्वारा कहा गया है। इसके बाद दुर्वासा द्वारा कथित आश्चर्यमय नारदीय पुराण है।

**कापिलं वामनञ्चैव तथैवोशनसेरितम्।**
**ब्रह्माण्डं वारुणञ्चैव कालिकाह्वयमेव च॥ १९॥**
**माहेश्वरं तथा साम्बं सौरं सर्वार्थसञ्चयम्।**
**पराशरोक्तं मारीचं तथैव भार्गवाह्वयम्॥ २०॥**

इसके बाद कापिल और वामन उपपुराण है, जो उशना (शुक्राचार्य) द्वारा कथित है। फिर क्रमशः ब्रह्माण्ड, वारुण, तथा कालिका नामक हैं तथा माहेश्वर, साम्ब, सर्वार्थसंचय सौर पुराण और फिर पराशर द्वारा कहे गये मारीच एवं भार्गव नाम वाले उपपुराण हैं।

**(कूर्मकथा वर्णन)**

**इदन्तु पञ्चदशकं पुराणं कौर्ममुत्तमम्।**
**चतुर्द्धा संस्थितं पुण्यं संहितानां प्रभेदतः॥ २१॥**
**ब्राह्मी भागवती सौरी वैष्णवी च प्रकीर्त्तिताः।**
**चतस्रः संहिताः पुण्या धर्मकामार्थमोक्षदाः॥ २२॥**

यह पन्द्रहवाँ उत्तम कूर्मपुराण है। संहिताओं के प्रभेद से यह पुण्य पुराण चतुर्धा संस्थित है। ये ब्राह्मी, भागवती, सौरी और वैष्णवी नाम से प्रसिद्ध हैं। ये चारों संहिताएँ धर्म, काम, अर्थ और मोक्ष को प्रदान करने वाली और पवित्र हैं।

**इयन्तु संहिता ब्राह्मी चतुर्वेदैस्तु सम्मिता।**
**भवन्ति षट् सहस्राणि श्लोकानामत्र संख्यया॥ २३॥**

यह जो ब्राह्मी संहिता है, वह चारों वेदों के तुल्य है। इसमें छः हजार श्लोक हैं।

**यत्र धर्मार्थकामानां मोक्षस्य च मुनीश्वराः।**
**माहात्म्यमखिलं ब्रह्मन् ज्ञायते परमेश्वरः॥ २४॥**

हे मुनीश्वरो! इसमें धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष का अखिल माहात्म्य है। इसके द्वारा परमेश्वर ब्रह्म का ज्ञान प्राप्त होता है।

**सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च।**
**वंशानुचरितं पुण्या दिव्या प्रासङ्गिकी कथा॥ २५॥**
**ब्राह्मणाद्यैरियं धार्या धार्मिकैर्वेदपारगैः।**
**तामहं वर्णयिष्यामि व्यासेन कथितां पुरा॥ २६॥**

इसमें सर्ग, प्रतिसर्ग, वंश, मन्वन्तर, वंशानुचरित तथा प्रसंगत: प्राप्त दिव्य पुण्य कथा का वर्णन है। वेदों में पारंगत एवं धर्मपरायण ब्राह्मण आदि द्विजाति द्वारा यह कथा धारण करनी चाहिए। पूर्वकाल में व्यासजी द्वारा कथित इस कथा का मैं वर्णन करूँगा।

**पुरामृतार्थं दैतेयदानवैः सह देवताः।**
**मन्थानं मन्दरं कृत्वा ममन्थुः क्षीरसागरम्॥ २७॥**
**मथ्यमाने तदा तस्मिन्कूर्मरूपी जनार्द्दनः।**
**बभार मन्दरं देवो देवानां हितकाम्यया॥ २८॥**

पूर्वकाल में अमृत प्राप्ति के लिए देवताओं ने दैत्य और दानवों के साथ मिलकर मन्दराचल को मथानी बनाकर क्षीरसागर का मंथन किया। उस मंथनकाल में कूर्मरूपधारी जनार्दन विष्णु ने देवताओं के कल्याण की कामना से मन्दराचल को अपनी पीठ पर धारण किया था।

**देवाश्च तुष्टुवुर्देवं नारदाद्या महर्षयः।**
**कूर्मरूपधरं दृष्ट्वा साक्षिणं विष्णुमव्ययम्॥ २९॥**

कूर्मरूपधारी, अविनाशी, साक्षी, भगवान् विष्णु को देखकर नारद आदि महर्षि और देवता उनकी स्तुति करने लगे।

**तदन्तरेऽभवद्देवी श्रीर्नारायणवल्लभा।**
**जग्राह भगवान् विष्णुस्तामेव पुरुषोत्तमः॥ ३०॥**

उसी मंथन के बीच नारायण की अतिप्रिया देवी भी उत्पन्न हुई। पुरुषोत्तम भगवान् विष्णु ने उन्हीं को ग्रहण किया था।

**तेजसा विष्णुमव्यक्तं नारदाद्या महर्षयः।**
**मोहिताः सह शक्रेण श्रेयोवचनमब्रुवन्॥ ३१॥**
**भगवन् देवदेवेश नारायण जगन्मय।**
**कैषा देवी विशालाक्षी यथावद्ब्रूहि पृच्छताम्॥ ३२॥**

इन्द्र सहित नारद आदि महर्षिगण उनके तेज से मोहित हो गए थे। वे अव्यक्त विष्णु से इस प्रकार कल्याणकारी वचन बोले— हे देव! देवेश! जगन्मय! भगवन्! नारायण! ये दीर्घ नेत्रों वाली देवी कौन हैं? हम पूछते हैं आप यथावत् बताने की कृपा करें।

**श्रुत्वा तेषां तदा वाक्यं विष्णुर्दानवमर्दनः।**
**प्रोवाच देवीं संप्रेक्ष्य नारदादीनकल्मषान्॥ ३३॥**
**इयं सा परमा शक्तिर्मन्मयी ब्रह्मरूपिणी।**
**माया मम प्रियानन्ता ययेदं धार्यते जगत्॥ ३४॥**

तब देवों का यह वचन सुनकर दानवों का मर्दन करने वाले विष्णु ने देवी की ओर देखकर निष्पाप नारद आदि ऋषियों से कहा— ये ब्रह्मस्वरूपा, परमा शक्ति और मत्स्वरूपा माया मेरी अनन्त प्रिया है, जिसके द्वारा यह जगत् धारण किया हुआ है।

**अनयैव जगत्सर्वं सदेवासुरमानुषम्।**
**मोहयामि द्विजश्रेष्ठा ग्रसामि विसृजामि च॥ ३५॥**

हे द्विजश्रेष्ठ! इसी माया के द्वारा मैं देव, असुर और मनुष्यों के इस संपूर्ण जगत् को मोहित करता हूँ, ग्रसित करता हूँ और विसर्जित करता हूँ।

**उत्पत्तिं प्रलयं चैव भूतानामागतिं गतिम्।**
**विद्यया वीक्ष्य चात्मानं तरन्ति विपुलामिमाम्॥ ३६॥**

सृष्ट्युत्पत्ति और प्रलय, प्राणियों का जन्म एवं मृत्यु की प्रवर्तक इस विपुल माया को ज्ञान द्वारा आत्मा का दर्शन करके जीव तर जाते हैं।

**अस्यास्त्वंशानधिष्ठाय शक्तिमन्तोऽभवन् सुराः।**
**ब्रह्मेशानादयः सर्वे सर्वशक्तिरियं मम॥ ३७॥**

यह माया मेरी सम्पूर्ण शक्ति है। इसीके अंश को धारण करके ब्रह्मा-शङ्कर आदि देवगण शक्तिसम्पन्न हुए हैं।

**सैषा सर्वजगत्सूतिः प्रकृतिस्त्रिगुणात्मिका।**
**प्रागेव मत्तः संजाता श्रीःकल्पे पद्मवासिनी॥ ३८॥**

वही सम्पूर्ण जगत् को उत्पन्न करने वाली त्रिगुणात्मिका प्रकृति है। यह कमलवासिनी लक्ष्मी कल्प में मुझ से पूर्व ही उत्पन्न हुई थी।

**चतुर्भुजा शङ्खचक्रपद्महस्ता स्रगन्विता।**
**कोटिसूर्यप्रतीकाशा मोहिनी सर्वदेहिनाम्॥ ३९॥**

यह चतुर्भुजा है, जिसने शङ्ख, चक्र, पद्म धारण किये हुए हैं और करोडों सूर्य के समान दीप्तियुक्त माला से युक्त है। यह सभी प्राणियों को मोहित करने वाली है।

**नालं देवा न पितरो मानवा वासवोऽपि च।**
**मायामेतां समुत्तर्तुं ये चान्ये भुवि देहिनः॥ ४०॥**

देवगण, पितर, मानव और वसुगण तथा सम्पूर्ण पृथ्वी पर अन्य देहधारी भी जो हैं, वे इस माया को पार करने में समर्थ नहीं हैं।

**इत्युक्ता वासुदेवेन मुनयो विष्णुमब्रुवन्।**
**ब्रूहि त्वं पुण्डरीकाक्ष यद्धि कालक्षयेऽपि च॥ ४१॥**

इस प्रकार वासुदेव के कहने पर मुनियों ने भगवान् विष्णु से कहा— हे पुण्डरीकाक्ष! पूर्व व्यतीत काल के विषय में भी आप हमें बतावें।

**अथोवाच हृषीकेशो मुनीन्मुनिगणार्चितः।**
**अस्ति द्विजातिप्रवर इन्द्रद्युम्न इति श्रुतः॥४२॥**
**पूर्वजन्मनि राजासावधृष्यः शङ्करादिभिः।**
**दृष्ट्वा मां कूर्मसंस्थानं श्रुत्वा पौराणिकीं स्वयम्॥४३॥**

तदनन्तर मुनिगण द्वारा पूजित भगवान् हृषीकेश ने उन मुनियों से कहा — इन्द्रद्युम्न नाम से प्रसिद्ध एक श्रेष्ठ ब्राह्मण हुआ था। पूर्वजन्म में वह राजा था, जो शङ्कर आदि देवों से भी वह अपराजेय था। मुझ कूर्मरूपधारी को देखकर स्वयं मेरे मुख से उसने इस पुराण-कथा को सुना था।

**संहितां मन्मुखाद्दिव्यां पुरस्कृत्य मुनीश्वरान्।**
**ब्रह्माणञ्च महादेवं देवांश्चान्यान् स्वशक्तिभिः॥४४॥**
**मच्छक्तौ संस्थितान् बुद्ध्वा मामेव शरणं गतः।**
**संभाषितो मया चाथ विप्रयोनिं गमिष्यति॥४५॥**

पुनः मुनीश्वरों, ब्रह्मा, महादेव और अन्य देवों को अपनी शक्ति से मेरे आगे करके मेरे मुख से इस दिव्य पुराण संहिता को सुना। तब उन सबको मेरी शक्ति के अन्तर्गत स्थित जानकर वह मेरी ही शरण में आ गया। अनन्तर मैने उससे कहा— 'तुम ब्राह्मणयोनि को प्राप्त करोगे'।

**इन्द्रद्युम्न इति ख्यातो जातिं स्मरसि पौर्विकीम्।**
**सर्वेषामेव भूतानां देवानामप्यगोचरम्॥४६॥**
**वक्तव्यं यद्‌गुह्यतमं दास्ये ज्ञानं तवानघ।**
**लब्ध्वा तन्मामकं ज्ञानं मामेवान्ते प्रवेक्ष्यसि॥४७॥**

तुम्हारा नाम इन्द्रद्युम्न होगा और तुम अपनी पूर्व जाति का ज्ञान भी प्राप्त करोगे। हे निष्पाप! जो सभी प्राणियों तथा देवताओं के लिए भी दुर्लभ एवं अत्यन्त गुह्यतम है, ऐसा ज्ञान मैं तुम्हें दूँगा। ऐसे मेरे ज्ञान को प्राप्त करके अन्त में तुम मुझमें ही प्रवेश कर जाओगे।

**अंशान्तरेण भूम्यां त्वं तत्र तिष्ठ सुनिर्वृतः।**
**वैवस्वतेऽन्तरेऽतीते कार्यार्थं मां प्रवेक्ष्यसि॥४८॥**

तुम अपने दूसरे अंश से पृथ्वी पर सुनिश्चिन्त होकर स्थित रहो। अनन्तर वैवस्वत मन्वन्तर बीत जाने पर तुम पुनः मुझमें प्रवेश कर जाओगे।

**मां प्रणम्य पुरीं गत्वा पालयामास मेदिनीम्।**
**कालधर्मं गतः कालाच्छ्वेतद्वीपे मया सह॥४९॥**
**भुक्त्वा तान्वैष्णवान् भोगान्योगिनामप्यगोचरान्।**
**मदाज्ञया मुनिश्रेष्ठा जज्ञे विप्रकुले पुनः॥५०॥**

तब वह मुझे प्रणाम करके अपनी नगरी में जाकर पृथ्वी का अच्छी प्रकार पालन करने लगा। समय आने पर वह श्वेतद्वीप में मेरे साथ ही कालधर्म को प्राप्त हो गया। हे मुनिश्रेष्ठो! उसने वहां योगियों के लिए भी अगोचर विष्णुलोक के भोगों को भोगा और पुनः मेरी ही आज्ञा से वह ब्राह्मणकुल में उत्पन्न हुआ।

**ज्ञात्वा मां वासुदेवाख्यं तत्र द्वे निहितेऽक्षरे।**
**विद्याविद्ये गूढरूपं यद्‌ब्रह्म परमं विदुः॥५१॥**
**सोऽर्च्चयामास भूतानामाश्रयं परमेश्वरम्।**
**व्रतोपवासनियमैर्होमैर्ब्राह्मणतर्पणैः॥५२॥**

द्व्यक्षर—विद्या और अविद्या दोनों में निहित वासुदेव नामक गूढरूप, जिसे लोग परम ब्रह्म जानते हैं, ऐसे मुझको जानकर इन्द्रद्युम्न ने व्रत, उपवास, होम तथा ब्राह्मणों के तर्पण आदि नियमों द्वारा समस्त प्राणियों के आश्रयभूत परमेश्वर की पूजा की।

**तदाशीस्तन्नमस्कारस्तन्निष्ठस्तत्परायणः।**
**आराधयन् महादेवं योगिनां हृदि संस्थितम्॥५३॥**

उन्हीं के आशीर्वाद, उन्हीं के नमस्कार, उन्हीं के प्रति निष्ठा एवं ध्यान-परायण होकर योगियों के हृदय में स्थित महादेव की उसने आराधना की थी।

**तस्यैवं वर्त्तमानस्य कदाचित्परमा कला।**
**स्वरूपं दर्शयामास दिव्यं विष्णुसमुद्भवम्॥५४॥**

उस राजा के द्वारा इस प्रकार वर्तमान होने पर कभी परमा कला ने विष्णु से उत्पन्न अपने दिव्य स्वरूप का दर्शन कराया।

**दृष्ट्वा प्रणम्य सिरसा विष्णोर्भगवतः प्रियाम्।**
**संस्तूय विविधैः स्तोत्रैः कृताञ्जलिरभाषत॥५५॥**

भगवान् विष्णु की प्रिया को देखकर सिर झुकाकर प्रणाम करके उसने अनेक प्रकार से स्तोत्रों द्वारा स्तुति करके हाथ जोड़कर कहा।

**इन्द्रद्युम्न उवाच**

**का त्वं देवि विशालाक्षि विष्णुचिह्नाङ्किते शुभे।**
**याथातथ्येन वै भावं तवेदानीं ब्रवीहि मे॥५६॥**

इन्द्रद्युम्न बोला— हे देवि! हे विशालाक्षि! विष्णु के चिह्न से अंकित हे शुभलक्षणे! आप कौन हैं? अपने इस भाव को इस समय यथार्थतः मुझसे कहें।

**तस्य तद्वाक्यमाकर्ण्य सुप्रसन्ना सुमङ्गला।**
**हसन्ती संस्मरन्विष्णुं प्रियं ब्राह्मणमब्रवीत्॥५७॥**

उसका यह वाक्य सुनकर सुप्रसन्ना, मंगलमयी देवी हँसते हुए प्रियतम विष्णु का स्मरण करके ब्राह्मण से बोली।

**श्रीरुवाच**

**न मां पश्यन्ति मुनयो देवाः शक्रपुरोगमाः।**
**नारायणात्मिकामेकां मायाहं तन्मयी परा॥५८॥**

लक्ष्मी बोली— मुझे मुनि तथा इन्द्रादि देवगण नहीं देख पाते हैं। मैं नारायणरूपा अकेली, विष्णुमयी, परा माया हूँ।

**न मे नारायणाद्भेदो विद्यते हि विचारतः।**
**तन्मय्यहं परं ब्रह्म स विष्णु परमेश्वरः॥५९॥**

विचारपूर्वक देखो तो मेरा नारायण से कोई भेद नहीं है। मुझमें ही नारायण विद्यमान हैं और मैं ही वह परब्रह्म परमेश्वर विष्णु हूँ।

**येऽर्च्चयन्तीह भूतानामाश्रयं पुरुषोत्तमम्।**
**ज्ञानेन कर्मयोगेन न तेषां प्रभवाम्यहम्॥६०॥**

जो लोग इस संसार में प्राणियों के आश्रयभूत पुरुषोत्तम की अर्चना ज्ञानयोग या कर्मयोग के द्वारा करते हैं, उन पर मैं कोई प्रभाव नहीं डालती।

**तस्मादनादिनिधनं कर्मयोगपरायणः।**
**ज्ञानेनाराधयानन्तं ततो मोक्षमवाप्स्यसि॥६१॥**

इसलिए कर्मयोग के आश्रित होकर ज्ञान के द्वारा आदि-अन्त से रहित अनन्त विष्णु की आराधना करो। उससे तुम मोक्ष को प्राप्त करोगे।

**इत्युक्तः स मुनिश्रेष्ठ इन्द्रद्युम्नो महामतिः।**
**प्रणम्य शिरसा देवीं प्राञ्जलिः पुनरब्रवीत्॥६२॥**
**कथं स भगवानीशः शाश्वतो निष्कलोऽच्युतः।**
**ज्ञातुं हि शक्यते देवि ब्रूहि मे परमेश्वरि॥६३॥**

हे मुनिश्रेष्ठ! ऐसा कहने पर परम बुद्धिमान् इन्द्रद्युम्न ने देवी को सिर झुकाकर प्रणाम करके पुनः हाथ जोड़कर कहा— हे देवि, परमेश्वरि! शाश्वत विशुद्ध, अच्युत भगवान् विष्णु को कैसे जाना जा सकता है, वह बतायें।

**एवमुक्ताथ विप्रेण देवी कमलवासिनी।**
**साक्षान्नारायणो ज्ञानं दास्यतीत्याह तं मुनिम्॥६४॥**

ब्राह्मण के द्वारा ऐसा पूछे जाने पर कमलवासिनी देवी ने उस मुनि से कहा— साक्षात् नारायण तुम्हें यह ज्ञान ही देंगे।

**उभाभ्यामथ हस्ताभ्यां संस्पृश्य प्रणतं मुनिम्।**
**स्मृत्वा परात्परं विष्णुं तत्रैवान्तरधीयत॥६५॥**

अनन्तर प्रणाम करते हुए, मुनि को दोनों हाथोंसे स्पर्श करके वह देवी परात्पर विष्णु का स्मरण करके वहीं अन्तर्धान हो गई।

**सोऽपि नारायणं द्रष्टुं परमेण समाधिना।**
**आराधयद्धृषीकेशं प्रणतार्त्तिप्रभञ्जनम्॥६६॥**

वह ब्राह्मण भी नारायण का दर्शन करने के लिए उत्कृष्ट समाधि लगाकर भक्तों का दुःख दूर करने वाले हृषीकेश भगवान् की आराधना करने लगा।

**ततो बहुतिथे काले गते नारायणः स्वयम्।**
**प्रादुरासीन्महायोगी पीतवासा जगन्मयः॥६७॥**

अनन्तर अनेक मास व्यतीत हो जाने पर महायोगी, पीताम्बरधारी जगन्मय नारायण स्वयं प्रकट हुए।

**दृष्ट्वा देवं समायान्तं विष्णुमात्मानमव्ययम्।**
**जानुभ्यामवनिं गत्वा तुष्टाव गरुडध्वजम्॥६८॥**

उन आत्मस्वरूप एवं अविनाशी भगवान् विष्णु को समीप आते हुए देखकर घुटने टेककर गरुड़ध्वज विष्णु की वह स्तुति करने लगा।

**इन्द्रद्युम्न उवाच**

**यज्ञेशाच्युत गोविन्द माधवानन्त केशव।**
**कृष्ण विष्णो हृषीकेश तुभ्यं विश्वात्मने नमः॥६९॥**
**नमोऽस्तु ते पुराणाय हरये विश्वमूर्त्तये।**
**सर्गस्थितिविनाशानां हेतवेऽनन्तशक्तये॥७०॥**
**निर्गुणाय नमस्तुभ्यं निष्कलाय नमोनमः।**
**पुरुषाय नमस्तेऽस्तु विश्वरूपाय ते नमः॥७१॥**

इन्द्रद्युम्न ने (स्तुति करते हुए) कहा— हे यज्ञेश, अच्युत, गोविन्द, माधव, अनन्त, केशव, कृष्ण, विष्णु, हृषीकेश, आप विश्वात्मा को मेरा नमस्कार है। पुराणपुरुष, हरि, विश्वमूर्ति, उत्पत्ति, स्थिति और प्रलय के कारणभूत तथा अनन्त शक्तिसम्पन्न आप के लिए मेरा प्रणाम है। निर्गुण आपको नमस्कार है। विशुद्ध रूप वाले आपको बार-बार नमस्कार है। पुरुषोत्तम को नमस्कार है। विश्वरूपधारी आपको मेरा प्रणाम।

**नमस्ते वासुदेवाय विष्णवे विश्वयोनये।**
**आदिमध्यान्तहीनाय ज्ञानगम्याय ते नमः॥७२॥**
**नमस्ते निर्विकाराय निष्प्रपञ्चाय ते नमः।**
**भेदाभेदविहीनाय नमोऽस्त्वानन्दरूपिणे॥७३॥**
**नमस्ताराय शान्ताय नमोऽप्रतिहतात्मने।**
**अनन्तमूर्त्तये तुभ्यममूर्त्ताय नमो नमः॥७४॥**

वासुदेव, विष्णु, विश्वयोनि, आदि-मध्य और अन्त से रहित तथा ज्ञान के द्वारा जानने योग्य आपको नमस्कार है। निर्विकार, प्रपञ्च रहित आप के लिए मेरा नमस्कार है। भेद और अभेद से विहीन तथा आनन्दस्वरूप आपको मेरा नमस्कार है। तारकमय तथा शान्तस्वरूप आप को नमस्कार है। अप्रतिहतात्मा आप को नमस्कार। आपका रूप अनन्त और अमूर्त है, आपको बार-बार नमस्कार है।

**नमस्ते परमार्थाय मायातीताय ते नमः।**
**नमस्ते परमेशाय ब्रह्मणे परमात्मने॥७५॥**
**नमोऽस्तुते सुसूक्ष्माय महादेवाय ते नमः।**
**नमस्ते शिवरूपाय नमस्ते परमेष्ठिने॥७६॥**

हे परमार्थस्वरूप! आपको नमस्कार है। हे मायातीत! आपको नमस्कार है। हें परमेश! हे ब्रह्मन्! तथा हे परमात्मन्! आपको नमस्कार है। अति सूक्ष्मरूपधारी आपको नमस्कार है। महादेव! आपको नमस्कार है। शिवरूपधारी को नमस्कार है और परमेष्ठी को नमस्कार है।

**त्वयैव सृष्टमखिलं त्वमेव परमा गतिः।**
**त्वं पिता सर्वभूतानां त्वं माता पुरुषोत्तम॥७७॥**

आपने ही इस सम्पूर्ण संसार को रचा है। आप ही इसकी परम गति हैं। हे पुरुषोत्तम! समस्त प्राणियों के आप ही पिता और माता हैं।

**त्वमक्षरं परं धाम चिन्मात्रं व्योम निष्कलम्।**
**सर्वस्याधारमव्यक्तमनन्तं तमसः परम्॥७८॥**

आप अक्षर, अविनाशी परम धाम, चिन्मात्र अर्थात् ज्ञानस्वरूप और निष्कल व्योम हैं। आप सबके आधारभूत, अव्यक्त, अनन्त और तम से परे हैं।

**प्रपश्यन्ति महात्मान ज्ञानदीपेन केवलम्।**
**प्रपद्यन्ते ततो रूपं तद्विष्णोः परमं पदम्॥७९॥**

महात्मा योगी ज्ञान-रूपी दीपक से ही केवल देख पाते हैं। तब जिस रूप को प्राप्त करते हैं, वही विष्णु का परम पद है।

**एवं स्तुवन्तं भगवान् भूतात्मा भूतभावनः।**
**उभाभ्यामथ हस्ताभ्यां पस्पर्श प्रहसन्निव॥८०॥**

इस प्रकार स्तुति किये जाने पर भूतात्मा, भूतभावन भगवान् विष्णु ने मुस्कराते हुए अपने दोनों हाथों से उसका स्पर्श किया।

**स्पृष्टमात्रो भगवता विष्णुना मुनिपुङ्गवः।**
**यथावत्परमं तत्त्वं ज्ञातवांस्तत्प्रसादतः॥८१॥**

भगवान् विष्णु द्वारा स्पर्श प्राप्त करते ही वह मुनिश्रेष्ठ उनकी कृपा से परम तत्त्व को यथार्थतः जान गया।

**ततः प्रहृष्टमनसा प्रणिपत्य जनार्द्दनम्।**
**प्रोवाचोन्निद्रपद्माक्षं पीतवाससमच्युतम्॥८२॥**

तदनन्तर अत्यन्त प्रसन्न मन से जनार्दन को प्रणाम करके इन्द्रद्युम्न ने विकसित कमल के समान नेत्र वाले पीताम्बरधारी अच्युत से कहा।

**त्वत्प्रसादादसन्दिग्धमुत्पन्नं पुरुषोत्तम।**
**ज्ञानं ब्रह्मैकविषयं परमानन्दसिद्धिदम्॥८३॥**

हे पुरुषोत्तम! आपकी कृपा से संशयरहित तथा परमानन्द की सिद्धि देने वाला ब्रह्मविषयक एकमात्र ज्ञान मुझे उत्पन्न हो गया।

**नमो भगवते तुभ्यं वासुदेवाय वेधसे।**
**किं करिष्यामि योगेश तन्मे वद जगन्मय॥८५॥**

भगवान् वेधा वासुदेव के लिए नमस्कार है। हे योगेश्वर, हे जगन्मय! अब मैं क्या करूँ? यह भी मुझे बतायें।

**श्रुत्वा नारायणो वाक्यमिन्द्रद्युम्नस्य माधवः।**
**उवाच सस्मितं वाक्यमशेषं जगतो हितम्॥८५॥**

इन्द्रद्युम्न की बात सुनकर नारायण माधव ने मुस्कराते हुए सम्पूर्ण जगत् के लिए हितकारी वचन कहे।

**श्रीभगवानुवाच**

**वर्णाश्रमाचारवतां पुंसां देवो महेश्वरः।**
**ज्ञानेन भक्तियोगेन पूजनीयो न चान्यथा॥८६॥**

श्रीभगवान् बोले— वर्णाश्रमधर्म के अनुचर मनुष्यों के लिए ही ज्ञान एवं भक्तियोग द्वारा देव महेश्वर पूजा के योग्य हैं, अन्य प्रकार से नहीं।

**विज्ञाय तत्परं तत्त्वं विभूतिं कार्यकारणम्।**
**प्रवृत्तिञ्चापि मे ज्ञात्वा मोक्षार्थीश्वरमर्च्चयेत्॥८७॥**

